# काव्यके महत्त्वपूर्ण शब्द-प्रतीक



**साक़ी** : शराब पिलानेवाला, माशूक़, ईश्वर।

**मय** : शराब, प्रेम, सौन्दर्य। माशूकका आकर्पण।

**मयकदा** : मदिरालय, प्रेमागार, प्रियतम।

**शीशा** : कॉचकी सुराही; मद्यभाण्ड।

**पैमाना** : प्याला, मधुपात्र। माशूककी ऑखोसे उपमा दी जाती है। जाम भी कहते है।

**सुबूही** : प्रात.कालिक मद्यपेय।

**संबुल** : एक प्रकारकी सुगंधपूर्ण घास जिसकी माशूकके वालोसे उपमा देते है।

**सरो** : एक सुडौल वृक्ष जिसकी प्रेमिकाकी शरीर यष्टिसे उपमा दी जाती है।

**ग्रासमॉ** : सम्पूर्ण कष्टोका कारण।

**अर्श** : स्वर्गकी आठवी या नवी श्रेणी जहाँ, इस्लामी पौराणिकताके अनुसार, खुदा रहता है। आकाश।

**तूर** : अरबके उत्तर-पश्चिमकी एक पहाडी जहॉ हजरत मूसाको ईश्वरीय ज्योतिके दर्शन हुए थे और उनकी आँखें झपक गयी थी। माशूककी सौन्दर्य-ज्योतिके सन्दर्भमे भी इसका प्रयोग होता है।

**लाल** : रत्न विशेप जिससे ओठोकी उपमा दी जाती है।

**गुल** : पुष्प; माशूक, प्रेमिका।

**बुलबुल** : प्रेमी, आहोजारी करनेवाला, पीड़ित।

**क़फस** : पिजड़ा, जहॉ बुलबुलको गुलसे अलग करके वन्द किया जाता है। घर और माशूकासे जुदा करनेवाली चीज।

आशियाँ : घोसला। ( जिससे प्रेमी या बुलबुलको प्राय निर्वासित कर दिया जाता है। )

सय्याद : माशूक, या प्रेमी (बुलबुल) से माशूक (गुल) को जुदा करनेवाला; जालिम।

खिजाँ : व्यथा और वियोगका प्रतीक।

रक़ीब : प्रतिद्वन्द्वी ( प्रेम का )।

वस्ल : मिलन।

हिज्र : वियोग।

सबा : पूर्वी हवा। प्रभाती।

नसीम : शीतल, मन्द, सुगन्ध समीर।

नरगिस : पुष्प विशेष जिससे ( प्रियतमाकी ) आँखोकी उपमा दी जाती है।

गरेबाँ : गला, पागलपनमे प्रेमी गरेबाँ फाडता है। और जगल तथा मरुभूमि ( दश्तो सहरा ) की ओर, एकान्तकी ओर भागता है।



# मीर-काव्यके कुछ विशिष्ट शब्द



आजकल बताना : झूठे वादे करना, हीला-हवाला करना, चकमा देना।

आदमीगरी : मनुष्य बनाना, तमीज सिखाना।

आफ़ताबा : एक विशेष प्रकारका लोटा, जिससे मुँह-हाथ धोते है।

आफ़ताबी : हवेलियोमे धूपमे बैठनेकी छायादार जगह।

आला : हरा, ताजा।

इजारा : ठीका, केराया।

इस्तहाला : रूपान्तर।

इस्तखॉशिकनी : श्रम उठाना।

इस्लामी : मुसलमान।

इग़्माज़ : आँख छिपाना।

इकराह : जबर्दस्ती।

इन्तिहा लेना : थाह लेना।

उनने : उसने।

उलझाव : झगडा-बखेड़ा।

बाब : सम्बन्धमे ( दरवाजा )।

बाब होना : किसी बातके योग्य होना।

बाव बहना : हवा चलना।

बफरना : झल्लाना।

बिचलना : डगमगाना, बिगड़ना।

बर उफ़्ताद होना : दूर होना, निमग्न होना।

बज़नगाह : क़त्लगाह।

बज़ा : एक जलपक्षी।

भेचक : भौंचक, हैरान ।
वेतिही : वातकी तहको न पहुँचना ।
पानी टूट जाना : पानी कम होना ।
पानी करना : नर्म करना ।
पाईज़ : पतझड, खिज़ाँ ।
परतवा : परतौ, परछाई ।
तपक : फोडेके दर्दकी टीस ।
तद : तव ।
तरदामन : गुनहगार, व्यसनी ।
जागह : जगह ।
छपाका : फुर्ती, तेजी ।
झमक्का : चमक-दमक, तीव्रज्योति, तीव्र वर्षा ।
चारो दांग : चारो ओर ।
चाव : अरमान, लालसा ।
चर्खज़न : चकित ।
चश्मकज़नी : आँखका इशारा करना, सैन मारना ।
चौरंग होना : तलवारके विशेष प्रकारके वारसे मरना ।
हाल : वेहोशी ।
ख़ाकदान : ससार ।
ख़राबा : वीरान, उजड़ा स्थान ।
खराज : फोडा, जख़्म ।
खस्मी : दुश्मनी ।
ख़ोर : सूर्य
खुश ज़ाहिर : दुनियादार आदमी ।
दरवाजेकी मिट्टी ले जाना : वार-वार फेरे करना ।
दस्तो पा गुम करना : घवरा जाना ।

दिलज़दा : मरे हुए दिलवाला।

दिलशब : अर्धरात्रि।

दिलगुज़ीद : दिलपसन्द।

डोर होना : मोहित होना।

राता माता : रातका जागा हुआ।

रेगे-रवाँ : स्थान विशेष जहाँ रेत सदा चलती रहती है। वहाँसे चश्मा निकलता है जिसमे पानी और पारा मिला होता है।

ज़गन : चील।

ज़ुल्फा, ज़ुल्फेन : दरवाजेका कुण्डा जिसमे कुण्डी अटकाते हैं।

ज़ंजीर करना : जजीरमे बाँधना।

सब्ज़क : नीलकण्ठ।

सब्जा : हरियल, हारिल।

सुकरोही : बेतकल्लुफी, प्रफुल्लता।

सरसे गुज़र जाय : सरकी परवाह न करे।

सरनशी : काफिलेमे सबके आगे चलनेवाला ( या वाली )

सफ़री : सफर करनेवाला ( अब मुसाफिर बोलते हैं। )

सुनगुन : उडती ख़बर।

शीशए जाँ : नाजुक मिजाज।

सर्फ़ा : फ़ायदा।

सोब : कठिन।

तर्फ़ : तुलना।

इर्ज : इज्जत, आबरू।

ऊर : नगा।

गुंचाखातिर : दुःखी हृदय।

क़ाक़ : पतला दुबला सूखा आदमी।

कद : कब।

लागा : लगा।

लाले खमोश : नीरव अधर।

मबीयत : रात ठहरनेकी जगह।

मिरज़ाई : अहकार।

नाजी : नजात पानेवाला।

नोक करना : बढ-बढकर बातें करना।

वाशिद : खिलना।

मीरके काव्यमे निम्नलिखित हिन्दी तथा ठेठ शब्द प्रायः मिलते है.— अफरना, उतारा, अटना, उगास, उलझाव, उलीचना, पाख ( पक्ष ), अगदान, अनमना, अनूठा, ओर, वास, बिसाहना, विस्तार, विश्राम, बिलोना, भस्म, भस्मन्त, पैंठ, पवन, तनिक, ठौर, जतन, जोग, चाव, रिझवार, रोम-रोम, सालना, साँझ, सुभाव, सराहना, सखी, सन्मुख, सूर ( शूरके अर्थमे ), काका, कपी ( वन्दरके अर्थमे ), गाँती, गठबधन, गढी, लोथ, निपट, निबल ( निर्बल ), निदान, निरास, नगर इत्यादि।

मीरने कभी, सभी की जगह कभू, सभू तथा चलता है की जगह चले है इत्यादि रूपोका प्रयोग किया है जो उस समय प्रचलित थे। आज-कलके अनेक पुल्लिग शब्दोको स्त्रीलिग तथा स्त्रीलिगको पुल्लिगरूपमे लिखा है पर ऐसा तत्कालीन अन्य कवियोमे भी मिलता है।

